तद्धैतद् ब्रह्मा प्रजापतय उवाच प्रजापतिर्मनवे मनुः प्रजाभ्य आचार्यकुलाद्वेदमधीत्य यथा विधानं गुरोः कर्मातिशेषेणाभिसमावृत्य कुटुम्बे शुचौ देशे स्वाध्यायमधीयानो धार्मिकान् विदधदात्मनि सर्वेन्द्रियाणि संप्रतिष्ठाप्याहिंस सन् सर्वभूतान्यन्यत्र तीर्थेभ्यः स खल्वेवं वर्त्तयन् यावदायुषं ब्रह्मलोकमभिसम्पद्यते न च पुनरावर्त्तते न च पुनरावर्त्तते ॥ २ ॥

अन्वय और पदार्थ-( तत् ) वह ( एतत् ) यह ( ह ) प्रसिद्ध ( ब्रह्मा ) कश्यप (प्रजापतये ) प्रजापतिके अर्थ ( प्रजापतिः ) प्रजापति ( मनवे ) मनुके अर्थ ( मनुः ) मनु (प्रजाभ्यः) प्रजाओं के अर्थ ( उवाच ) कहता हुआ ( यथाविधानम् ) विधि के अनुसार ( आचार्यकुलात् ) आचार्यकुलसे ( गुरोः ) गुरुके ( कर्म ) काम को [कुर्वन्] करता हुआ ( अतिशेषेण ) शेष रहे समय के द्वारा ( वेदम् ) वेदको ( अधीत्य ) पढ़कर ( अभिसमावृत्य ) अध्ययन की समाप्ति के अनन्तर लौट कर ( कुटुम्बे) कुटम्बमें शुचौ, देशे ) पवित्र स्थानमें (स्वाध्यायम् ) स्वाध्यायको अधीयानः ) अध्ययन करना हुआ (धार्मिकान् ) धार्मिकों को ( विदधत् ) रचता हुआ ( आत्मनि ) आत्मामें ( सर्वन्द्रियाणि ) सब इन्द्रियों को ( संप्रतिष्ठाप्य ) सम्यक् प्रकार से स्थापित करके ( तीर्थेभ्यः ) तीर्थों से ( अन्यत्र ) अन्यत्र (सर्वभूतानि ) सकल प्राणियों को ( अहिंसन् ) पीड़ा न देताहुआ ( सः ) वह ( खलु ) निश्चय ( यावत्— आयुषम् ) जीवन भर

( एवम् ) इसप्रकार ( वर्त्तयन् ) वर्त्तताहुआ ( ब्रह्मलोकम् ) ब्रह्मलोक को ( अभिसंपद्यते ) प्राप्त होता है (च ) और ( पुनः) फिर ( न, आवर्त्तते) लौटकर नहीं आता है ॥ १ ॥

भावार्थ--यह प्रसिद्ध उपदेश, शम दम आदि साधन और उपासना सहित कश्यपने प्रजापतिको, प्रजापतिने मनुको और मनुने प्रजाओंको दिया था। परम्परासे आया हुआ यह उपनिषदोंका विज्ञान आज भी विद्वानोंमें देखनेमें आता है। धर्मशास्त्रमें कहे नियमों के अनुसार वर्त्ताव करता हुआ आचार्यके कुलसे गुरुका सेवा कर्म करते हुए जो समय बचे उसमें अर्थसहित वेदको पढ़े और उसको नियमित समयमें समाप्त कर गुरुकी आज्ञा ले अपने घरको लौट आवे, तहां योग्य स्त्रीको ग्रहण करके कुटुम्बमें रहता हुआ पवित्र देशमें अपने पढ़े हुए वेदादि शास्त्रका पारायण किया करे और अध्यापन उपदेश आदिके द्वारा पुत्र पौत्र आदि और शिष्यमण्डलीको धार्मिक बनावे, तीर्थोंमें तो नियमों का पालन होता ही है परन्तु तीर्थोंसे अन्यत्र भी किसी प्राणीको पीड़ा न देय, यह अधिकारी पुरुष इस प्रकार अपने जीवन भर वर्त्ताव करता रहे तो देहान्त होनेपर निःसन्देह ब्रह्मलोकको पाता है और तहांसे फिर शरीर धारण करनेके लिये लौटकर नहीं आता है लौटकर नहीं आता है ( दो बार कथन उपनिषद्की समाप्ति सूचित करनेके लिये है ) ॥ १ ॥

अष्टमाध्यायस्य पञ्चदश खण्ड. समाप्तः ।

—०—

## शान्ति पाठ ।

ॐ आप्यायन्तु ममाङ्गानि वाक् प्राणश्चक्षुः श्रोत्रमथो बलमिन्द्रियाणि च सर्वाणि सर्वं ब्रह्मौपनिषदं माऽहं ब्रह्म निराकुर्यां मा मा ब्रह्मनिराकरोदनिराकरणमस्त्वनिराकरणं मेऽस्तु तदात्मनि निरते य उपनिषत्सु धर्मास्ते मयि सन्तु ते मयि सन्तु ॥

इति श्रीछान्दोग्योपनिषतः युक्तप्रान्तान्तर्गत-मुरादाबादनगरनिवासिना—काशीस्थसंस्कृतमहाविद्यालये, षड्दर्शनाध्यापक-महामहोपाध्यायनिखिलतंत्रस्वतन्त्रस्वर्गीयस्वामिराममिश्रशास्त्रिभ्योऽधिगतविद्येन—भारद्वाजगोत्र-गौडवंश्यपंडित—भोलानाथात्मजेन—सनातनधर्मपताकासम्पादकेन ऋषिकुमारोपनामधारिणा-रामस्वरूपशर्मणा विरचितान्वय-पदार्थ भावार्थ समाप्तः ।



